दिवस आखिरी सेठ चाँपसी, खेमाशाह नगरप्रमुखों सग ।
गए बादशाह के सम्मुख, फिर उल्लसित और प्रमुदित मन ।।१०२।।

वही पुराना परिवेश है, अँगरखी, धोती, पगडी ।
बादशाह से मिलने खेमा, गए साथ ले लघु गठडी ।।१०३।।

सेठ चाँपसी मुदित हो बोले, जहाँपनाह ये खेमाशाह ।
एक अकेले पूर्ण वर्ष का, धान्य देने की रखते चाह ।।१०४।।

बादशाह विस्मित हो, अब तक देख रहे खेमा की ओर ।
साधारण परिधान देखकर पूछ रहे है उसका ठौर ।।१०५।।

वादशाह ने कहा—खेमाजी, रहते आप कहाँ पर है ।
जागिरी मे ग्राम कौनसे देंगे, आप क्या यहाँ पर है ।।१०६।।

खेमाशाह ने खोल पोटली, ग्राम हडाला बतलाया ।
परू पाँचली दोनो ग्राम है, जागिरी मे जतलाया ।।१०७।।

कहा जहाँपनाह जो कुछ पैसा, इन गाँवो का पाया है ।
आज आपके चरणो में, धरने का अवसर आया है ।।१०८।।

धन्य समझता आज स्वय को, जो यह मुझको लाभ मिला ।
जाति गौरव रक्षा हेतु, कुछ देने का भाग्य खिला ।।१०९।।

बादशाह ने पट्टा देखा, तो विस्मय से सन्न रहे ।
और साथ मे सहज सरलता, लघुता लख अवसन्न रहे ।।११०।।

किया बहुत सम्मान शाह का, कहा सेठ तुम निश्चित 'शाह' ।
है स्वीकार शाहजी मुझको, आप सभी की पदवी 'शाह' ।।१११।।

खेमाशाह ने उदार भाव से, एक वर्ष तक धान दिया ।
गुर्जर की पूरी जनता को, जीवन दान प्रदान किया ।।११२।।

धन्य देदराणी खेमा से, शाह हुए इस जाति मे ।
लुटा दिया धन धान्य अथाह, केवल जाति की ख्याति मे ।।११३।।

खेमा के इस लघुव्रत से सीखे, कुछ तो आज के शाह ।
सग्रह वृत्ति छोड़ देशहित, अर्पित करदे अपनी चाह ।।११४।।

गुरु नाना की कृपा तले, यह लघु काय है लिखा गया ।
ग्राम भदेसर सन् तैयासी, शेष काल मे कहा गया ।।११५।।

# शुद्धि-पत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
| --- | --- | --- | --- |
| १३ | २६ | हम छहो ··· ·· · · ··· के आगे | सहोदर भाई है। नाग गाथा-पति और सुलसा के हम अगजात है। दो-दो के रूप मे। |
| १५ | ३२ | मुछ | मुझ |
| २६ | २२ | अनो | वनो |
| ४० | २० | लेकिन ये··· के आगे | पर्व |
| ४१ | २८ | कर्म ·· ··· के आगे | क्षय |
| ४४ | ११ | शरीर काप रहा है ··· · · के आगे | श्री कृष्ण ने सोचा, मेरे राज्य मे वृद्धो की यह दशा है। |
| ४७ | २१ | लोग कहेगे | लोग शका करेगे— |
| ८६ | १३ | जैसे उभनते | जैसे उफनते |
| ८६ | ३१ | राक्षक | राक्षस |
| १३५ | आखिर मे | महत्त्वपूर्ण साधन वन जाता है···· के आगे पढे | अरिहत, सिद्ध आदि वीत-राग देव हमारे लिए कुछ अच्छा या बुरा नही करते। हमारे सुख-दु ख या उत्थान-पतन के लिए हम स्वय उत्तरदायी है। इस वात से उनका कोई सीधा सवध नही है, जो कुछ करना होता है साधक को ही करना होता है, परन्तु साधना पथ पर चलने के लिए आलम्बन की आवश्यकता होती है। अरि-हत आदि पचपरमेष्ठी हमारे लिए आलम्वन है, आदर्श है, लक्ष्य है। उन जैसी स्थिति को प्राप्त करना हमारा अपना ध्येय है। |
| १८५ | १७ | के लिए··· के आगे | ········ध्येय है। वाह्य पदार्थो से और वासनाओ से विमुख होना आवश्यक है। जव तक |